गति।

**रब**—संज्ञा पुं० [ अ० ] ईश्वर। परमेश्वर।

**रबड़**—संज्ञा पुं० [ अं० रबर ] १. एक प्रसिद्ध लचीला पदार्थ जो अनेक वृक्षों के दूध से बनता है। २. एक वृक्ष जो वट वर्ग के अंतर्गत है। इसी के दूध से उपर्युक्त लचीला पदार्थ बनता है।

**रबड़ना**—क्रि० स० [ हिं० रपटना ] १ घुमाना। चलाना। २. फेंटना।

**रबड़ी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० रबड़ना ] औटाकर गाढ़ा और लच्छेदार किया हुआ दूध। बसौंधी।

**रबदा**—संज्ञा पुं० [ हिं० रबड़ना ] १. चलने में होनेवाला श्रम। २. कीचड़।

**मुहा०**—रबदा पड़ना = खूब पानी बरसना।

**रबर**—संज्ञा पुं० दे० "रबड़"।

**रबाना**—संज्ञा पुं० [ देश० ] एक प्रकार का डफ।

**रबाब**—संज्ञा पुं० [ अ० ] सारंगी की तरह का एक प्रकार का बाजा।

**रबाबिया, रबाबी**—वि० [ हिं० रबाब ] रबाब बजानेवाला।

**रबी**—संज्ञा स्त्री० [ अ० रबीअ ] १. वसंत ऋतु। २. वह फसल जो वसंत ऋतु में काटी जाती है।

**रब्त**—संज्ञा पुं० [ अ० ] १. अभ्यास। मश्क। मुहावरा। २. संबंध। मेल।

**यौ०**—रब्त-जब्त=मेलजोल। घनिष्ठता।

**रब्ब**—संज्ञा पुं० दे० "रब"।

**रभस**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वेग। तेजी। २. हर्ष। आनंद। ३. प्रेम का उत्साह। ४. पछतावा। रंज।

**रम**—वि० [ सं० ] १. प्रिय। २. सुंदर।

संज्ञा पुं० पति।

संज्ञा स्त्री० [ अं० ] जौ की शराब।

**रमक**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० रमना ? ] १. झूले की पेंग। २. तरंग। झकोरा।

**रमकना**—क्रि० अ० [ हिं० रमना ] १. हिंडोले पर झूलना। २. झूमते या इतराते हुए चलना।

**रमजान**—संज्ञा पुं० [ अ० ] एक अरबी महीना जिसमें मुसलमान रोजा रखते हैं।

**रमण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. विलास। क्रीड़ा। केलि। २. मैथुन। ३ गमन। घूमना। ४. पति। ५. कामदेव। ६. एक वर्णिक छंद।

वि० १ मनोहर। सुंदर। २. प्रिय। ३. रमनेवाला।

**रमणगमना**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] वह नायिका जो यह समझकर दुःखी होती है कि संकेत-स्थान पर नायक आया होगा, और मैं वहाँ उपस्थित न थी।

**रमणी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] नारी। स्त्री।

**रमणीक**—वि० [ सं० रमणीय ] सुंदर।

**रमणीय**—वि० [ सं० ] सुंदर। मनोहर।

**रमणीयता**—संज्ञा स्त्री० [ सं ] १. सुंदरता। २ साहित्य-दर्पण के अनुसार वह माधुर्य जो सब अवस्थाओं में बना रहे।

**रमता**—वि० [ हिं० रमना ] एक जगह जमकर न रहनेवाला। घूमता फिरता। जैसे, रमता जोगी।

**रमन***—संज्ञा पुं० वि० दे० "रमण"।

**रमना**—क्रि० अ० [ सं० रमण ] १. भोग विलास के लिए कहीं रहना या ठहरना। २. आनंद करना। मजा उड़ाना। ३ व्याप्त होना। भीनना। ४. अनुरक्त होना। लग जाना। ५. फिरना। घूमना। ६ चलता होना। चल देना।

संज्ञा पुं० [ सं० आराम या रमण ] १ चरागाह। २. वह सुरक्षित स्थान या घेरा, जहाँ पशु शिकार के लिए या पालने के लिए छोड़ दिए जाते हैं। ३. बाग। ४. कोई सुंदर और रमणीक स्थान।

**रमनी***—संज्ञा स्त्री० दे० "रमणी"।

**रमनीक***—वि० दे० "रमणीक"।

**रमल**—संज्ञा पुं० [ अ० ] एक प्रकार का फलित ज्योतिष जिसमें पासे फेंककर शुभाशुभ फल जाना जाता है।

**रमली**—संज्ञा पुं० [ अ० रमल+ई (प्रत्य०) ] वह जो रमल की सहायता से भविष्य की बातें बतलाता हो।

**रमसरा***—संज्ञा पुं० दे० "रामशर"।

**रमा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] लक्ष्मी।

**रमाकांत**—संज्ञा पुं० [ सं० ] विष्णु।

**रमानरेश***—संज्ञा पुं० दे० "रमाकांत"।

**रमाना**—क्रि० स० [ हिं० रमना का सं० रूप ] १. मोहित करना। लुभाना। २. अपने अनुकूल बनाना। ३ ठहराना। रोक रखना। ४. लगाना। जोड़ना।

**मुहा०**—रास रमाना= रास रचना।

**रमानिवास**—संज्ञा पुं० [ हिं० रमा + निवास ] विष्णु।

**रमापति, रमारमण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] विष्णु।

**रमित***—वि० [ हिं० रमना ] लुभाया हुआ। मुग्ध।